देवाउ०-उच्चा०-पंचंत० जह० अजह० के० ? असंखेज्जा। मणुसाउ०-आहार०२ जह० अजह० केव० ? संखेज्जा[1]। सेसाणं जह० के० ? संखेज्जा। अजह० के० ? असंखेज्जा। एवं ओधिदं०-सम्मा०-खइग०-वेदग०-उवसम०।

५९१. संजदासंजद०[2] सव्वपगदीणं जह० अजह० के० ? असंखेज्जा। णवरि सव्वाणं णामाणं जह० के० ? संखेज्जा। अजह० के० ? असंखेज्जा। णवरि तित्थ० जह० अजह० के० ? संखेज्जा।

५९२. चक्खु० पंचिंदियभंगो। तेउ-पम्माणं दोगदि-वेउव्वि०-तेजा०-क०-वेउव्वि-

---

और पाँच अन्तरायका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात हैं। मनुष्यायु और आहारकद्विकका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? संख्यात हैं। शेष प्रकृतियोंका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? संख्यात हैं। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात हैं। इसी प्रकार अवधिदर्शनी, सम्यग्दृष्टि, क्षायिकसम्यग्दृष्टि, वेदकसम्यग्दृष्टि और उपशमसम्यग्दृष्टि जीवोंमें जानना चाहिए।

**विशेषार्थ**—चारों गतिके असंयतसम्यग्दृष्टि जीव प्रथम समयमें तद्भवस्थ होकर पाँच ज्ञानावरणादिका जघन्य प्रदेशबन्ध करते हैं। यथा—देवायुका दो गतिके जीव योग्य सामग्रीके सद्भावमें जघन्य प्रदेशबन्ध करते हैं। अतः इनका परिमाण असंख्यात है, इसलिए यहां पाँच ज्ञानावरणादिके जघन्य प्रदेशोंका बन्ध करनेवाले जीव असंख्यात कहे हैं। तथा इन मार्गणाओंमें असंख्यात जीव होते हैं, इसलिए पाँच ज्ञानावरणादिका अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव भी असंख्यात कहे हैं। मनुष्यायु और आहारकद्विकका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव संख्यात हैं यह स्पष्ट ही है। अब रहीं शेष प्रकृतियां सो इनका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव संख्यात होते हैं, अतः यहां इनका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंका परिमाण संख्यात कहा है और इनका अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात होते हैं यह स्पष्ट ही है। अवधिदर्शनी आदि मार्गणाओंमें अपने-अपने स्वामित्वके अनुसार यह प्ररूपणा इसी प्रकार बन जाती है, इसलिए उनमें आभिनिबोधिकज्ञानी आदिके समान जाननेकी सूचना की है।

५९१. संयतासंयत जीवोंमें सब प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात हैं। इतनी विशेषता है कि नामकर्मकी सब प्रकृतियोंका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? संख्यात हैं। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात हैं। उसमें भी इतनी विशेषता है कि तीर्थङ्कर प्रकृतिका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? संख्यात हैं।

**विशेषार्थ**—यहां पर नामकर्मकी अन्य सब प्रकृतियोंका जघन्य प्रदेशबन्ध तीर्थङ्कर प्रकृतिके बन्धके समय होता है, इसलिए इनका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंका परिमाण संख्यात कहा है, क्योंकि संयतासंयत गुणस्थानमें मनुष्य ही तीर्थङ्कर प्रकृतिका बन्ध करते हैं और इसी कारणसे तीर्थङ्कर प्रकृतिका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंका परिमाण भी संख्यात कहा है। शेष कथन स्पष्ट ही है।

५९२ चक्षुदर्शनवाले जीवोंका भङ्ग पञ्चेन्द्रियोंके समान है। पीतलेश्या और पद्मलेश्यामें दो गति, वैक्रियिकशरीर, तैजसशरीर, कार्मणशरीर, वैक्रियिकशरीर आङ्गोपाङ्ग,

---

1. आ०प्रतौ 'असंखेज्जा' इति पाठः। २ ता०प्रतौ 'ओधिदं०। सम्मा० खइग० वेदग० उवसम० संजदासंजद०' इति पाठः।

अंगो०-दोआणु०-तित्थ जह० के० ? संखेज्जा। अजह० के० ? असंखेज्जा। मणुसाउ०-आहार०२ मणुसि०भंगो। सेसाणं जह० अह० अजह० के०? असंखेज्जा। सुक्काए पंचणा०-णवदंसणा०-सादासाद०-मिच्छ-सोलसक०-णवणोक०-दोगो०-पंचंत० जह० के० ? संखेज्जा[1]। अजह० के०। असंखेज्जा। एवं सव्वपगदीणं जाणिदूण णेदव्वा।

५९३. सासणे मणुसाउ० मणुसि०भंगो। सेसाणं जह० अजह० असंखेज्जा। सम्मामि० सव्वपगदीणं जह० अजह० के०। असंखेज्जा। सण्णीसु देवगदि०४-तित्थ० जह० के० ? संखेज्जा। अजह० के० ? असंखेज्जा। सेसाणं पंचिंदियभंगो।

एवं परिमाणं समत्तं।

---

दो आनुपूर्वी और तीर्थंकर प्रकृतिका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? संख्यात है। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात है। मनुष्यायु और आहारकद्विकका भंग मनुष्यिनियोंके समान है। शेष प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात हैं। शुक्ललेश्यामें पाँच ज्ञानावरण, नौ दर्शनावरण, सातावेदनीय, असातावेदनीय, मिथ्यात्व, सोलह कषाय, नौ नोकषाय, दो गोत्र और पाँच अन्तरायका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? संख्यात है। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात हैं। इसी प्रकार सब प्रकृतियोंका जानकर ले जाना चाहिए।

**विशेषार्थ**—पीत और पद्मलेश्यामें अपने स्वामित्वके अनुसार दो गति आदिका जघन्य प्रदेशबन्ध संख्यात जीव ही करते हैं, इसलिए इनका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंका परिमाण संख्यात कहा है। यही बात शुक्ललेश्यामें पाँच ज्ञानावरण आदिका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंके परिमाणके विषयमें जाननी चाहिए। शेष कथन सुगम है।

५९३. सासादनसम्यक्त्वमें मनुष्यायुका भंग मनुष्यिनियोंके समान है। शेष प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं। सम्यग्मिथ्यात्वमें सब प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने है ? असंख्यात है। संज्ञियोंमें देवगति-चतुष्क और तीर्थंकर प्रकृतिका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने है ? संख्यात है। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं ? असंख्यात हैं। शेष प्रकृतियोंका भंग पञ्चेन्द्रियोंके समान है।

**विशेषार्थ**—सासादन सम्यक्त्व आदि उक्त मार्गणाओंमें भी अपने-अपने स्वामित्वके अनुसार सब प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंका परिमाण घटित कर लेना चाहिए।

इस प्रकार परिमाण समाप्त हुआ।

---

१ आ० प्रतौ 'असंखेज्जा' इति पाठः।